ශ්‍රී ලංකා විභාග දෙපාර්තමේන්තුව / இலங்கைப் பரீட்சைத் திணைக்களம் / Department of Examinations, Sri Lanka

අධ්‍යයන පොදු සහතික පත්‍ර (උසස් පෙළ) විභාගය, 2015 අගෝස්තු
கல்விப் பொதுத் தராதரப் பத்திர (உயர் தர)ப் பரீட்சை, 2015 ஓகஸ்ற்
General Certificate of Education (Adv. Level) Examination, August 2015

හින්දි I
ஹிந்தி I
Hindi I

84 STE I

පැය දෙකයි
இரண்டு மணித்தியாலம்
*Two hours*

විභාග අංකය / சுட்டெண் / Index No

උපදෙස් :

**सभी प्रश्नों के उत्तर दीजिए। निम्नलिखित वाक्यों के रिक्त स्थानों की पूर्ति के लिए सही उत्तर चुनकर उसकी संख्या दिये गये कोष्ठक में लिखिए।**

පරීක්ෂකගේ ප්‍රයෝජනය සඳහා පමණි.
பரீட்சகர்களின் உபயோகத்திற்கு மாத்திரம்.
**For Examiner's use only.**

| පිටු අංකය / பக்க இல. / Page No. | ප්‍රශ්න අංක / வினா இல. / Question No. | ලකුණු / புள்ளிகள் / Marks |
|---|---|---|
| 02 | 01 - 10 | |
| 03 | 11 - 22 | |
| 04 | 23 - 35 | |
| 05 | 36 - 44 | |
| 06 | 45 - 50 | |
| එකතුව / மொத்தம் / Total | | |

| | අත්සන / கையொப்பம் / Signature | සංකේත අංක / குறியீட்டெண் / Code Number |
|---|---|---|
| 1 වන පරීක්ෂකගේ / 1 வது பரீட்சகர் / 1st Examiner's | | |
| 2 වන පරීක්ෂකගේ / 2 வது பரீட்சகர் / 2nd Examiner's | | |
| අති / ප්‍රධාන පරීක්ෂකගේ / மேலதிக / பிரதான பரீட்சகர் / Additional/Chief Examiner's | | |
| ගණිත පරීක්ෂකගේ / எண்கணிதப் பரீட்சகர் / Arithmetic Checker | | |
| ප්‍රධාන පරීක්ෂකගේ / பிரதான பரீட்சகர் / Chief Examiner's | | |



[දෙවැනි පිටුව බලන්න./பக். 02 ஐப் பார்க்க/*See page two*

**सभी प्रश्नों के उत्तर दीजिए। निम्नलिखित वाक्यों के रिक्त स्थानों की पूर्ति के लिए योग्य सही उत्तर चुनकर उसकी संख्या दिये गये कोष्ठक में लिखिए।**

01. मौखिक हिंदी में ऐ स्वर का संयुक्त उच्चारण ............. होता है।
(1) अए (2) अउ (3) अइ (4) आइ (5) आउ (......)

02. व् के पूर्व औ स्वर का उच्चारण ............. होता है।
(1) अउ (2) ओ (3) आ (4) अइ (5) अओ (......)

03. श् व्यंजन में ऋ स्वर की मात्रा लगाने का मानक रूप ............. होता है।
(1) शृ (2) श्रि (3) श्रृ (4) शॄ (5) शरि (......)

04. उत्क्षिप्त ड़ और ढ़ व्यंजन, शब्दों के ............. आते हैं।
(1) बाद में (2) अंत में (3) आदि में
(4) पूर्व (5) हर स्थानों में (......)

05. क और फ ............. व्यंजन कहलाते हैं।
(1) बिना खड़ीपाई (2) अंत खड़ीपाई (3) गोलाकार
(4) अगोलाकार (5) मध्य खड़ीपाई (......)

06. हिंदी की प्रमुख ............. उपभाषाएँ हैं।
(1) तीन (2) चार (3) दो (4) पाँच (5) सात (......)

07. शुद्ध वर्तनी में लिखित सही शब्द पंक्ति ............. है।
(1) क्रिष्ण, जन्म, दूद (2) कृष्ण, जन्म, दूध (3) कृष्ण, जंम, दूद
(4) क्रिश्न, जन्म, दूध (5) कृष्ण, जन्म, धूद (......)

08. चूहा, धोबी, प्रिय, इन शब्दों के स्त्रीवाचक शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) चूहे, धोब, प्रिया (2) चुहिया, धोबिन, प्रिया (3) चूहिया, धोबिन, प्रिय
(4) चूहानी, धोबिन, प्रिये (5) चूहों, धोबियों, प्रिये (......)

09. सास, सेठानी, दासी, इन शब्दों के पुरुषवाचक शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) सासु, सेठ, दासियाँ (2) ससुर, साठ, दासा (3) ससुर, सेठ, दास
(4) ससुर, सोंठ, दास्य (5) सास, सेठ, दास (......)

10. नेता, मोती, कृति, दीवार, इन शब्दों के बहुवचन शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) नेता, मोती, कृतियाँ, दीवारें (2) नेते, मोतियाँ, कृति, दीवारें
(3) नेते, मोती, कृतियाँ, दीवार (4) नेता, मोती, कृति, दीवार
(5) नेता, मोतियाँ, कृतियाँ, दीवार (......)

[කුන්වැනි පිටුව බලන්න./பக். 03 ஐப் பார்க்க/*See page three*

11. बहुएँ, कुटियाँ, डाकू, घोड़े, इन शब्दों के एकवचन शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) बहु, कुटिया, डाकु, घोड़ा (2) बहू, कुटिया, डाकू, घोड़ों
(3) बहु, कुटियों, डाकू, घोड़ा (4) बहू, कुटिया, डाकू, घोड़ा
(5) बहू, कुटि, डाकुओं, घोड़ा (......)

12. ............. आकाश में सितारे टिमटिमा रहे हैं।
(1) काला (2) काले (3) नीली (4) काली (5) नीला (......)

13. अध्यापक ने अपने शिष्यों से ............. दिन आने को कहा।
(1) दूसरा (2) दूसरी (3) अगली (4) अगला (5) दूसरे (......)

14. हमारे मामा जी जीवन-भर ............. मकान में रहा करते थे।
(1) यह (2) वह (3) ये (4) उस (5) उन (......)

15. सुनिए, इस समय ............. जानवरों से बचना कोई आसान काम नहीं है।
(1) जंगल (2) जंगली (3) जंगला (4) जंगल की (5) जंगल का (......)

16. बच्चे ............. बुढ़िया को खिलाने के लिए खाना बना रहे हैं।
(1) दुबला-पतला (2) दुबला-पतली (3) दुबली-पतली
(4) दुबले-पतले (5) दुबले-पतली (......)

17. बुद्ध जी के प्रवचन के अनुसार ............. अपने जीवन को समझना चाहिए।
(1) हमें (2) हम (3) आप लोग (4) सभी (5) मैं (......)

18. ............. बता दीजिए कि आज से यह दुकान बंद है।
(1) ये लोग (2) उन लोगों को (3) वे लोग
(4) तुम लोग (5) तू (......)

19. ............. आज वेतन मिले हैं, उन्हें कल सबेरे ही यहाँ से निकलना पड़ता है।
(1) किसको (2) आपको (3) वे लोग (4) जिन्हें (5) इन्हें (......)

20. अरे भाई, ............. तुरंत बुलाओ, वरना यह बेचारा यहीं मर जाएगा।
(1) किसको (2) किसने (3) जिसे (4) उसका (5) किसीको (......)

21. इस काव्य ग्रंथ में कई प्रसिद्ध ............. की रचनाएँ हैं।
(1) कवि (2) कविओ (3) कवियो (4) कवियों (5) कविओं (......)

22. बुद्ध जी ने कहा कि आप लोग एक ही ............. पर न चलें।
(1) रास्तों (2) रास्ते (3) रास्ता (4) रास्ताओं (5) रास्ताओ (......)

[ඝතරවැනි පිටුව බලන්න./பக். 4 ஐப் பார்க்க/*See page four*

23 सब .............. को यहाँ रहने की सुविधा नहीं है।
(1) महिलों (2) महिला (3) महिलाएँ (4) महिलाओं (5) महिलाओ (......)

24. बेटा, आज .............. को पान खिलाना चाहिए, इसलिए जल्दी पान लगाओ।
(1) चाचे (2) चाचियाँ (3) चाचा (4) चाचो (5) चाचाओ (......)

25. प्रकाश पड़ने के कारण इन .............. के रंग धीरे-धीरे लुप्त हो रहे हैं।
(1) तस्वीर (2) तस्वीरें (3) तस्वीरों (4) तस्वीरे (5) तस्वीरओं (......)

26. जयशंकर प्रसाद .............. कामायनी नामक काव्य लिखा है।
(1) को (2) से (3) का (4) ने (5) में (......)

27. क्या, तुम इस औरत .............. बच्चे को कुछ उपकार कर सकते हो?
(1) की (2) के (3) का (4) को (5) से (......)

28. मेरे पहुँचने से पहले स्टेशन .............. रेलगाड़ी छूट गयी।
(1) से (2) पर (3) का (4) में (5) को (......)

29. क्या, तुम्हें मेरी बातों .............. कोई विश्वास नहीं है?
(1) पर (2) की (3) के (4) ने (5) को (......)

30. सभी मिठाइयों .............. मुझे रसगुल्ला अच्छा लगता है।
(1) का (2) को (3) के (4) में (5) ने (......)

31. घोर वर्षा .............. लड़की स्कूल नहीं जा सकी।
(1) के लिए (2) के बाहर (3) के पास (4) के कारण (5) के ऊपर (......)

32. आप लोग सुमित्रानंदन पंत .............. क्या-क्या जानते हैं?
(1) के साथ (2) के बाद (3) के समय (4) के बारे में (5) के हेतु (......)

33. अच्छी तरह पढ़ने .............. हम लोग परीक्षा से कैसे उत्तीर्ण हो जाएँगे?
(1) के बिना (2) के वास्ते (3) के लिए (4) के कारण (5) के समान (......)

34. हमें अध्यापक जी के उपदेश .............. इस प्रश्न का उत्तर देना चाहिए।
(1) के पीछे (2) के पास (3) के अनुसार
(4) के नीचे (5) के बगल में (......)

35. अँधेरे में इस गुफा .............. जाना भयानक होगा।
(1) के लिए (2) के बिना (3) के साथ
(4) के भीतर (5) के किनारे (......)

36. **11, 27, 52** इन पूर्ण संख्याओं के हिंदी शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) बारह, सत्ताईस, बावन (2) ग्यारह, सत्ताईस, बावन
(3) ग्यारह, इक्कीस, बावन (4) ग्यारह, सत्ताईस, बानवे
(5) ग्यारह, सैंतीस, बानवे (......)

37. $\frac{1}{2}, 1\frac{1}{2}$ इन अपूर्ण संख्याओं के हिंदी शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) आधा, सवा (2) साढ़े, डेढ़ (3) आधा, एक आधा
(4) साढ़े, ढाई (5) आधा, डेढ़ (......)

38. **घड़ी का समय 9.15 है।** यह हिंदी शब्दों में ............. है।
(1) सवा नौ (2) सवा नौ बजे (3) नौ को पंद्रह बजे
(4) नौ बजने में पंद्रह (5) नौ बजकर एक पाँच बजे (......)

39. अरे हाँ, यह लड़का ............. गाड़ी से गिर गया।
(1) चलते हुए (2) चलती हुई (3) चलता
(4) चलते (5) चलती हुईं (......)

40. दुर्घटना का समाचार ............. पुलिस घटनास्थल पर पहुँच गयी।
(1) मिला (2) मिलते हुई (3) मिली ही (4) मिलता (5) मिलते ही (......)

41. **आँख, कपड़ा, जंगल, इच्छा** इन शब्दों के पर्यायवाची शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) दृश्य, वस्त्र, पवन, चाहना (2) नेत्र, वस्त्र, वन, चाह
(3) आँखें, कमीज़, वाटिका, चाहिए (4) दृश्य, वसन, पवन, चाहता
(5) नेत्र, वस्त्र, पवन, चाह (......)

42. **उत्थान, अच्छा, नया, पाप,** इन शब्दों के विलोम शब्द क्रमशः ............. हैं।
(1) पतन, बुराई, पुराना, अपाप (2) अस्थान, बुराई, अतीत, पुण्य
(3) पतन, बुरा, पुराना, पुण्य (4) अस्थान, बुरा, पुराना, अपाप
(5) अस्थान, बुराई, पुराना, पुण्य (......)

43. **जो पढ़ा लिखा न हो।** इन अनेक शब्दों के स्थान पर योग्य एक शब्द ............. है।
(1) अबोध (2) अनभिज्ञ (3) अनपढ़ (4) अनमोल (5) अनजान (......)

44. **फूला न समाना।** इस मुहावरे का अर्थ ............. है।
(1) अत्यंत आनंदित होना (2) फूल के समान न होना (3) फूल के समान होना
(4) खिन्न होना (5) न फूलना (......)

[හයවැනි පිටුව බලන්න./பக். 6 ஐப் பார்க்க/*See page six*

45. आधुनिक हिंदी साहित्य के भारतेंदु युग को ........... भी कहा जाता है।
    (1) पुनर्जागरण काल (2) जागरण काल (3) जागरण सुधार काल
    (4) नव लेखन काल (5) प्रगति प्रयोग काल (......)

**कोष्ठक में दिये गये निर्देश के अनुसार सही उत्तर चुनिए।**

46. अगले सोमवार को शर्मा जी की बेटी विदेश से ............। ***(सामान्य भविष्यकाल)***
    (1) लौटती होगी (2) लौटेगी (3) लौटेंगी
    (4) लौटी होगी (5) लौटोगी (......)

47. पिछले वर्ष बारह छात्रों ने हिंदी ............। ***(पूर्ण भूतकाल)***
    (1) पढ़ी रही (2) पढ़ी होगी (3) पढ़ता था
    (4) पढ़ा था (5) पढ़ी थी (......)

48. रविशंकर जी मंच पर सितार ............। ***(तात्कालिक वर्तमान काल)***
    (1) बजा रहे हैं (2) बजा रहा है (3) बजा रहे
    (4) बज रहे (5) बज रहे हैं (......)

49. उस समय रोगी को नींद नहीं ............। ***(आभ्यासिक भूतकाल)***
    (1) आया था (2) आती होगी (3) आता था (4) आती थी (5) आयी थी (......)

50. धीरे-से बोलो, प्राय: बच्चा ..............। ***(संदेहात्मक वर्तमान काल)***
    (1) सोता था (2) सोया होगा (3) सोता होगा (4) सोता है (5) सोया (......)

* * *

ශ්‍රී ලංකා විභාග දෙපාර්තමේන්තුව
இலங்கைப் பரீட்சைத் திணைக்களம்
Department of Examinations, Sri Lanka

අධ්‍යයන පොදු සහතික පත්‍ර (උසස් පෙළ) විභාගය, 2015 අගෝස්තු
கல்விப் பொதுத் தராதரப் பத்திர (உயர் தர)ப் பரீட்சை, 2015 ஓகஸ்ற்
General Certificate of Education (Adv. Level) Examination, August 2015

| | |
|---|---|
| හින්දි | II |
| ஹிந்தி | II |
| Hindi | II |

**84 STE II**

පැය තුනයි
மூன்று மணித்தியாலம்
*Three hours*

**भाग I के सभी प्रश्न अनिवार्य हैं। भाग II तथा भाग III में से एक-एक प्रश्न को चुनकर केवल पाँच प्रश्नों के उत्तर दीजिए।**

## भाग I

**01. (क)** निम्नलिखित अवतरणों में से किसी एक का सिंहली/तमिल/अंग्रेज़ी में अनुवाद कीजिए। (15 अंक)

(i) आधा घंटा बीत गया। कोई मैदान में नहीं आया। राजा की ओर से घोषणा की गयी कि यदि प्रजाजनों में से कोई भी घुड़सवारी नहीं कर पाया, तो उन्हें पाँच-पाँच स्वर्ण मुद्राओं का दंड देना पड़ेगा। घोषणा सुनते ही दर्शकों में सन्नाटा छा गया। तब एक युवक राजमंच के सामने आया और बोला, 'प्रजाजनों पर ही दंड क्यों? राजमहल पर दंड क्यों नहीं महाराज?' इतना सुनकर राजा स्वयं बोले, 'अभी बताते हैं कि राजमहल पर दंड क्यों नहीं?' राजा ने पास ही बैठी राजकुमारी से कुछ कहा। राजकुमारी मैदान में आयी। लगाम लेकर घोड़े को थोड़ा दौड़ाया और तुरंत फुर्ती से घोड़े पर सवार हो गयी।

(ii) शहर में भीड़ अधिक है। इसलिए लगता है कि शहर इतना साफ़-सुथरा नहीं है, लेकिन गाँव का वातावरण बहुत शांत है। गाँव के लोग साधारण जीवन बिताते हैं। उनके प्रमुख व्यवसाय कृषि-उद्योग और पशु-पालन हैं। गाँव में सरसों, गेहूँ, चावल, चना, तिल, आदि विभिन्न प्रकार के अनाज और विभिन्न प्रकार के सब्जियों के खेत विद्यमान हैं। इसलिए गाँव के चारों ओर हरियाली-ही-हरियाली दिखाई देती है। सच पूछिए तो गाँव की स्त्रियाँ न केवल घर का काम ही सँभालती हैं, बल्कि खेत के काम में भी हाथ बँटाती हैं। गाँव की महिलाएँ अलग-अलग आभूषण पहनती हैं। जैसे नाक में नथनी, कान में बाली, हाथ में चूड़ियाँ, हथेली पर मेंहदी, गले में हार, पैर में पायल और बिछुआ आदि।

**( ख )** निम्नलिखित अवतरण का हिंदी में अनुवाद कीजिए। (20 अंक)

දිනක් පිරිමි ළමයෙක් විද්‍යාසාගර් අසලට පැමිණ, "මහත්තයෝ මට කරුණාකරල රුපියලක් දෙන්න" යැයි කීවේ ය. පිරිමි ළමයා ඉතා දුප්පත් ය. ඔහු දැක විද්‍යාසාගර්හට මහත් දයාවක් ඇති විය. "එක රුපියලක් අරගෙන මොනවා කරන්න ද?" යැයි විද්‍යාසාගර් ඔහුගෙන් විමසුවේ ය. "කෑමට යමක් ගන්නෙමි" යැයි පිරිමි ළමයා කීවේ ය. "හොඳයි මම රුපියල් දෙකක් දෙන්නම්, එතකොට මොක ද කරන්නේ?" විද්‍යාසාගර් ඔහුගෙන් ඇසුවේ ය. "එක රුපියලකින් අද මොනවා හරි කනවා, අනික් රුපියලෙන් හෙට මොනවා හරි කනවා." යනුවෙන් පිරිමි ළමයා පිළිතුරු දුන්නේ ය. "එතකොට ඊළඟ දවසේ කන්නේ කොහොම ද?" විද්‍යාසාගර් ඇසුවේ ය. පිරිමි ළමයා නිශ්ශබ්ද විය. "ඔයාට මොනව ද කරන්න පුළුවන්?" විද්‍යාසාගර් පිරිමි ළමයාගේ උරහිසට අත තබා ඇසුවේ ය. "මට හොඳට රසකැවිලි හදන්න පුළුවන් මහත්තයෝ" පිරිමි ළමයා උත්තර දුන්නේ ය.

ஒரு நாள் பையன் ஒருவன் வித்யாசாகரிடம் வந்து, "ஐயா, தயவுசெய்து எனக்கு ஒரு ரூபாய் தாருங்கள்" என்றான். அந்தப் பையன் மிகவும் ஏழையாக இருந்தான். அவனைப் பார்த்த வித்யாசாகருக்கு அவன் மீது பரிதாபம் ஏற்பட்டது. "ஒரு ரூபாயை வைத்துக் கொண்டு நீ என்ன செய்வாய் ?" என்று வித்யாசாகர் அவனிடம் கேட்டார். "நான் சாப்பிடுவதற்கு ஏதேனும் வாங்குவேன்" என்றான், அந்தப் பையன். "சரி, நான் உனக்கு இரண்டு ரூபாய் தருகிறேன், அப்போது நீ என்ன செய்வாய் ?" எனக் கேட்டார் வித்யாசாகர். அதற்கு அந்தப் பையன், "ஒரு ரூபாய்க்கு இன்று ஏதேனும் சாப்பிடுவேன், அடுத்த ரூபாய்க்கு நாளை ஏதேனும் சாப்பிடுவேன்" என்று பதிலளித்தான். "அப்படியானால் அதற்கு அடுத்த நாள் எப்படிச் சாப்பிடுவாய் ?" என்று வித்யாசாகர் கேட்டார். அதற்கு அந்தப் பையன் மௌனமாக இருந்தான். "உன்னால் என்ன செய்ய முடியும்?" என்று வித்யாசாகர் அவனுடைய தோளில் கையை வைத்துக் கேட்டார். "எனக்கு நன்றாகப் பலகாரங்கள் செய்ய முடியும், ஐயா" என்று அந்தப் பையன் பதிலளித்தான்.

One day a boy came to Mr. Vidyasagar and said "Sir, please give me a one rupee." The boy was very poor. On seeing him Vidyasagar took pity on him. Vidyasagar asked "What will you do with only one rupee?" The boy said "I will buy something to eat." Vidyasagar said, "Well, I will give you two rupees, then what will you do?" The boy replied, "I will eat something from one rupee today and eat something tomorrow from the other rupee." Vidyasagar asked, "Then how do you eat on next day." The boy became silent. "What can you do?" keeping his arm on the boy's shoulder, Vidyasagar asked. The boy replied, "Sir, I can make sweets well."

**02.** निम्नलिखित विषयों में से किसी एक विषय पर हिंदी में लगभग 120 शब्दों का निबंध लिखिए। (20 अंक)

(i) मेरा प्रिय साहित्यकार (ii) होली

(iii) श्री लंका की सुंदरता (iv) मेरी पाठशाला

**03.** निम्नलिखित गद्यांश को ध्यान से पढ़िए और पूछे गये प्रश्नों के हिंदी में उत्तर दीजिए।

दिल्ली भारत का एक अत्यंत प्राचीन नगर है। यह यमुना नदी के किनारे पर बसा हुआ है। पांडवों के समय इस नगर की बड़ी शोभा थी। उस समय इसे इंद्रप्रस्थ के नाम से पुकारा जाता था। कहा जाता है कि महाराजा पृथ्वीराज ने अपनी पुत्री के नित्य यमुना दर्शन के लिए कुतुबमीनार बनवायी थी और इसका नाम यमुना-स्तंभ था। पठानों के युग में दिल्ली तुगलकाबाद के नाम से प्रसिद्ध हुई। पठान सुल्तानों ने भी यहाँ किले आदि बनवाये।



[තුන්වැනි පිටුව බලන්න./பக். 3 ஐப் பார்க்க/See page three

मुगल काल में तो दिल्ली का वैभव चरम उत्कर्ष को प्राप्त हुआ। विशेषत: शाहजहाँ के समय में यहाँ लाल किला और जामा मस्जिद जैसी इमारतें बनीं, जिनका एशिया की इमारतों में एक महत्वपूर्ण स्थान है। अंग्रेज़ों के समय की सबसे बड़ी देन नयी दिल्ली है। इस स्थान का पुराना नाम रायसीना था। नयी दिल्ली में 'कनॉट प्लेस' भी उसी समय की रचना है। स्वतंत्रता के उपरांत राष्ट्रीय सरकार ने यहाँ बहुत-से भव्य भवन बनवाये हैं और उसकी शोभा बढ़ायी है।

अब यह नगर पुरानी इमारतों की जगह है, भारत की राजधानी है, शिक्षा का बहुत बड़ा केंद्र है, व्यापार की शानदार मंडी है, उद्योगों का घर है और पर्यटकों का दर्शनीय केंद्र है।

(i) पांडवों के समय दिल्ली का नाम क्या था? (02 अंक)
(ii) महाराजा पृथ्वीराज ने कुतुबमीनार क्यों बनवायी थी? (03 अंक)
(iii) तुगलकाबाद क्या होता है? (03 अंक)
(iv) कनॉट प्लेस किसकी रचना है? (03 अंक)
(v) नयी दिल्ली की कुछ विशेषताओं का उल्लेख कीजिए। (04 अंक)

## भाग II

**04.** निम्नलिखित वाक्य खंडों के आधार पर लगभग 75 शब्दों की कहानी हिंदी में लिखिए। (15 अंक)

अमीर और समीर अच्छे मित्र थे। एक दिन दोनों मित्र किसी जंगल में ........... दोनों के सामने एक भालू ........... अमीर पेड़ पर चढ़ा। समीर ........... भालू फिर जंगल की ओर गया। .......... अमीर ने पेड़ से उतरकर पूछा कि ........... तो अमीर लज्जित होकर चला गया।

**05.** किसी ऐतिहासिक स्थल का वर्णन करते हुए भारतीय मित्र के नाम एक पत्र लिखिए। (15 अंक)

## भाग III

**06.** कोष्ठक में दिये गये प्रश्नों के अनुसार निम्नलिखित अवतरणों का संदर्भ लिखिए। (15 अंक)
*(किस रचयिता के किस पाठ से उद्धृत है? किसने; किससे; क्यों कहा है?)*

(i) "दान देने की घोषणा कल के लिए। क्या ब्राह्मण देवता कल आएँगे? और क्या सम्राट कल दान दे सकेंगे? क्या मानव का कल पर अधिकार है? आज... कल.. कल.. आज.. समय की गति पर किसका अधिकार है?'

(ii) "तुम राजकुमार हो, इसलिए धौंस जमाना चाहते हो, पर यह न भूलना, मैं भी राजकुमार हूँ।"

[ශෙරවැනි පිටුව බලන්න./பக். 4 ஐப் பார்க்க/*See page four*

(iii) "बच्चों की प्यारी-प्यारी बातें सुनकर तो चाहे जैसा जी हो प्रसन्न हो जाता है। मगर तुम्हारा हृदय न जाने किस धातु का बना हुआ है।"

**अथवा**

निम्नलिखित पद्यांश की संदर्भ सहित व्याख्या कीजिए। (15 अंक)

बार-बार आती है मुझको
मधुर याद बचपन तेरी।
गया, ले गया तू जीवन की,
सबसे मस्त खुशी मेरी।।

मैं रोयी, माँ काम छोड़कर
आयी मुझको उठा लिया।
झाड़-पोंछकर चूम-चूम
गीले गालों को सुखा दिया।।

माँ ओ, कहकर बुला रही थी,
मिट्टी खाकर आयी थी।
कुछ मुँह में, कुछ लिये हाथ में,
मुझे खिलाने लायी थी।।

**07.** भारतेंदु युग की साहित्यिक विशेषताओं का उल्लेख कीजिए। (15 अंक)
*(उत्तर सिंहली/अंग्रेज़ी/हिंदी में दिया जा सकता है)*

**अथवा**

निम्नलिखित साहित्यकारों में से किन्हीं दो की साहित्यिक सेवाओं का संक्षिप्त परिचय दीजिए।

(i) मैथिलीशरण गुप्त
(ii) महावीरप्रसाद द्विवेदी
(iii) प्रेमचंद

* * *